फलं प्रयच्छतीत्यत्र विष्णुपुराणीयपद्ये भागवतामृतीयाः कारिकाः (१।१५७)—"इत्युक्त्वाप्यत्र वक्त्रयादेर्मोक्षमप्यर्भलीलया। अमोक्षं कालनेम्यादेरन्यत्रापीशचेष्टया। मुनिः स्मृत्वा पुनः प्राख्यदयं हि भगवानिति। हि प्रसिद्धमयं कृष्णो भगवान् स्वयमेव यत्। प्रीणतां द्विषतां चातश्चेतांस्याकर्षति द्रुतं॥ तस्मात् कीर्त्तित इत्यादि माहात्म्यं चित्रमत्र नेति" तत्रैवाग्रे (१।१६१)। किञ्चासुराणां द्विषतां कृष्णमप्राप्य नान्यतः। कुतोऽपि मुक्तिरित्याख्यदेवकार-द्वयेन सः॥ इत्यवतार्य्य "तानहं द्विषतः" इति गीतापद्यं (१६।१९-२०) व्याख्यातं।

---

श्रीभगवान् का साक्षात्कार प्राप्तकर भगवत् सामीप्य एवं सायुज्य लाभ किया। सुतरां यह श्रीकृष्णाख्य स्वयं भगवान् की ऐसी अचिन्त्य महिमा है कि—उनका स्मरण कीर्त्तन शत्रु भाव से करने से भी निखिल सुरासुरादि दुर्लभ परमफल लाभ होता है, भक्तिभाव से स्मरण कीर्त्तन का फल तो कथनातीत है। विष्णुपुराणीय पद्य से श्रीलघुभागवतामृत की कारिका (१५७-१६१) रचित हुई है, वह इस प्रकार है—स्वयंरूप श्रीकृष्ण में मोक्षदातृत्व शक्ति की अभिव्यक्ति सर्वदा होने के कारण विद्वेषावेश से भी श्रीकृष्ण से निहत होकर शिशुपाल मुक्त हो गया, इस प्रकार सूचित करके भी श्रीकृष्ण के बाल्यावेश में पूतनादि का मोक्ष एवं अन्यावतार में ऐश्वरिक चेष्टा से भी कालनेमि प्रभृति का मोक्षाभाव का स्मरण करके पुनर्वार श्रीपराशर मुनि ने 'अयं हि भगवान्'—इह उपदेश किया है। गद्यस्थ 'हि' शब्द से प्रसिद्धता का बोध होता है, कारण यह श्रीकृष्ण स्वयं भगवान् नाम से ही प्रसिद्ध हैं, अतएव आप झटिति भक्त एवं विद्वेष कारियों के चित्ताकर्षण करते हैं। अतएव विद्वेष के समय भी श्रीकृष्ण को आह्वान कर उनका नाम कीर्त्तन से उत्तम गति लाभ होता है, इस में आश्चर्य की बात कुछ भी नहीं है। तत्पश्चात् पुनर्बार (१६१) कारिका में उक्त है, 'भगवद् विद्वेष्टा' असुरगण कृष्णभिन्न अन्य (श्रीनृसिंह, श्रीरामादि) स्वरूप से मुक्त नहीं होते हैं, यह संवाद आपने अर्जुन को गीता में 'आसुरीष्वेव' एवं 'माम-

एतेन हतारिगतिदायकत्वस्य श्रीकृष्णेऽद्भुतत्वं भक्तिदायकत्वञ्च, 'अहो बकी यं स्तनकालकूटम्' इति (भा० ३।२।२३) वचनात् इति-वादिनः परास्ताः ॥१२॥

अथ तस्य असाधारणा श्चत्वारो गुणाः—(दक्षिण १।३५)

लीला प्रेम्णा प्रियाधिक्यं माधुर्य्यं वेणुरूपयोः ।
इत्यसाधारणं प्रोक्तं गोविन्दस्य चतुष्टयम् ॥

तत्र लीला यथा पाद्मे—"चरितं कृष्णदेवस्य सर्वमेवाद्भुतं भवेत् । गोपलीला च तत्रापि सर्वतोऽतिमनोहरा ॥" वृहद्वामने च—"सन्ति यद्यपि मे प्राज्या लीला स्तास्ता मनोहराः । नहि जाने स्मृते रासे मनो मे कीदृश भवेत् ॥ प्रेम्ना प्रियाधिक्यं यथा श्रीदशमे (३१।१५)—"अटति यद्भवानह्नि काननं त्रुटिर्युगायते त्वामपश्यताम् । कुटिल-

---

प्राप्यैव' यह दो 'एव' कार द्वारा कहा है । गीता के श्लोकद्वय का अर्थ यह है—मैं मेरे प्रति विद्वेषी, क्रूर, अशुभ नराधम गण को इस संसार में आसुरी योनि में निरन्तर डालता रहता हूँ । प्रति जन्म में मूढ़ व्यक्तिगण मुझको न पाकर क्रमशः अधम योनि को प्राप्त करते हैं । इस से यह प्रतिपन्न हुआ कि हतारिगतिदायकत्व गुण अन्य भगवत् स्वरूप में रहने पर भी श्रीकृष्ण में वह अद्भुतत्व एवं भक्ति दायकत्व रूप में ही प्रकटित है । कारण श्रीमद्भागवत में उक्त है,—अहो ! कृष्ण की कृपालुता ! दुष्ट पूतना उनकी हत्या करने के लिए गई थी और विष मिश्रित स्तन प्रदान करके भी धात्री गति को प्राप्त किया, सुतरां इस से विरुद्ध मत का खण्डन हुआ ॥१२॥

सम्प्रति श्रीकृष्ण के असाधारण गुणचतुष्टय का निरूपण करते हैं—(१) लीला-माधुरी, (२) प्रेम-माधुरी (प्रियजन के द्वारा विराजमानता), (३) वेणु-माधुरी, (४) रूप-माधुरी । (१) **लीला**—श्रीकृष्ण के सब चरित्र ही अद्भुत है । उस में गोपलीला सर्वातिशायी मनोहर है, यह पद्मपुराणीय वचन है । वृहद्वामन में—यद्यपि मेरी लीला मनोरम ही है—तथापि रासलीला का स्मरण से मन में जो भाव उठता है, उसको मैं नहीं कह सकता । (२) **प्रेममाधुरी**—(भा०

कुन्तलं श्रीमुखञ्च ते जड़ उदीक्षतां पक्ष्मकृद् दृशाम् ॥" वेणुमाधुर्य्यं यथा तत्रैव (१०।३५।१५)—"सवनश स्तदुपधार्य्य सुरेशाः शक्रशर्व-परमेष्ठिपुरोगाः। कवय आनतकन्धरचित्ताः कश्मलं ययुरनिश्चित-तत्त्वाः ॥" रूपमाधुर्य्यं यथा तत्रैव (१०।२९।४०)—"का स्त्र्यङ्ग ते कलपदायतमूर्च्छितेन सम्मोहितार्य्यचरितान्न चलेत्त्रिलोक्यां। त्रैलोक्य-सौभगमिदञ्च निरीक्ष्य रूपं यद् गोद्विजद्रुममृगाः पुलकान्यबिभ्रन् ॥" इति ॥१३॥

व्रजेऽपि स्वाभाविकप्रकाशाद्दासाभिमानिनां सम्बन्धे तस्य प्रकाशातिशयं पर्य्यालोच्य गोविन्दस्य चरण कमलयोः प्रेमसेवा

---

१०।३१।१५) हे प्रियतम ! दिवस में जब तुम गोचारण हेतु बन में पर्यटन करते हो, तब तुम्हें न देखकर प्राणिगण के क्षणार्द्ध काल भी युगवत् सुदीर्घ प्रतिभात होता है। और जब तुम्हारा दर्शन होता है, तब तुम्हारे वक्र कुन्तल सुन्दर वदन को अवलोकन कर निमेष का व्यवधान भी असह्य बोध होता है, इस से वे सब चक्षु में पलक सृजनकारी विधाता को जड़ (अविवेचक) मानते हैं। (३) **वेणुमाधुरी** (भा० १०।३५।१५) हे सति यशोदे ! तुम्हारे पुत्र श्रीकृष्ण, स्वरजाति प्रभृति को उन्नयन कर वेणुवादन करने से स्वयं कवि अथवा संगीतज्ञ होकर भी इन्द्र, रुद्र, ब्रह्मादि देवगण, मन्द्र, मध्य एवं तार भेद युक्त उस स्वरालाप को सुनकर अवनत मस्तक एवं पुलकित हृदय से उस का स्वरूप निर्णय में असमर्थ होकर विमुग्ध होते हैं। (४) **रूप-माधुरी**—(भा० १०।२९।४०) हे कृष्ण ! इस त्रिभुवन में कौन नारी है, जो तुम्हारी कलपद (मधुर अस्फुटध्वनि) सम्वलित दीर्घ मूर्च्छित (स्वरालाप) युक्त वेणुगान से विमोहित होकर एवं त्रैलोक्य सूचक यह रूप दर्शन कर पातिव्रत्य में तिलाञ्जलि नहीं देती है ? कारण वह गीत एवं रूप श्रवण दर्शन से गो, मृग, पक्षी, वृक्षगण भी पुल-काञ्चित होते हैं ॥१३॥

और भी व्रजमें उनका स्वाभाविक प्रकाश से भी दास्यरसाभिमानी भक्तों के सम्बन्ध में प्रकाशातिशय्य की पर्य्यालोचना करके गोविन्दके

साध्येति नोक्तं । तच्च तादृक्प्रकाशविशेषानुभविनो ब्रह्मणः प्रार्थनातोऽवगम्यते । तद् यथा—श्रीदशमे (१४-३०) 'तदस्तु मे नाथ स भूरिभागो भवेऽत्र वान्यत्र तु वा तिरश्चाम् । येनाहमेकोऽपि भवज्जनानां भूत्वा निषेवे तव पादपल्लवम् ॥" इति । अत्र हि वत्सपालान्वेषणसमये दृष्टस्यैकाकिन स्तस्य स्वाभाविक-प्रकाशात् स्तुति-समये परिचरतां दासानां संसर्गे प्रकाशाधिक्यं दृष्ट्वा भवज्जनानां मध्ये एकोऽपि यः कश्चिदपि भूत्वा तव पादपल्लवं निषेव इत्युक्तं, अन्यथा तव पादपल्लवं निषेव इत्येवन्मात्रमुक्तं स्यात् । अनुभव-सिद्धश्चैतत्—यथा कश्चिद् राजा राजपुत्रो वा यदा कदाचिल्लोक-तत्त्व-जिज्ञासार्थमेकाकी पर्य्यटति; यदा च स्वस्थानस्थितो दासादिभिः परिचर्य्यमाणो भवति, तदा स एवान्य इवावभाति । ननु "तावत्

---

चरणकमल की प्रेमसेवा ही साध्य है—मूल श्लोक में यह भी नहीं कहा गया है। दासगण के निकट श्रीकृष्ण के प्रकाशातिशय के सम्बन्ध में उक्त प्रकाश का अनुभवकारी ब्रह्मा की प्रार्थना ही प्रमाण है, (भा० १०।१४।३०) कारण तुम्हारे चरणकमल की कृपा को छोड़ कर कोई भी तुम्हारे तत्त्व को जान नहीं सकता। सुतरां हे नाथ ! इस ब्रह्म जन्म में किम्वा अन्य किसी पशु-पक्षि जन्म में मेरा वह भाग्योदय हो, जिस से मैं तुम्हारे भक्तगण के मध्य में कोई एक होकर एक (निकृष्ट) देह से तुम्हारे पदपल्लव की सेवा कर सकूँ। यहाँपर वत्सपालान्वेषण के समय ब्रह्मा दृष्ट एकाकी कृष्ण के स्वाभाविक प्रकाश से भी स्तुति के समय में परिचर्यारत दासगण के साथ विराजमान श्रीकृष्ण का प्रकाशातिरेक का दर्शन किए थे, एवं ब्रह्मा ने प्रार्थना की,—तुम्हारे दासगण के मध्य में किसी प्रकार एक व्यक्ति होकर जिस प्रकार तुम्हारे चरण की सेवा प्राप्त करूँ। अन्यथा (दासगण के सङ्ग में प्रकाशाधिक्य को न देखने से) तुम्हारे पादपद्म की सेवा करेंगे, ऐसा कहते। यह तो अनुभव सिद्ध भी है, जिस प्रकार कोई राजा अथवा राजपुत्र लोकतत्त्व को जानने के लिए कभी एकाकी भ्रमण करते हैं, और जब आप निज राजप्रासाद

**सर्वे वत्सपालाः पश्यतोऽजस्य तत्क्षणात् । व्यदृश्यन्त घनश्यामाः पीतकौशेयवाससः ।।" (१०।१३।४६) इत्याद्यैश्चायमपि पञ्चमो गुणः कथं साधारणः स्यादिति चेन्न,तस्य श्रीनारायणादिसाधारणगुणस्याविचिन्त्यमहाशक्त्याख्यस्य दिव्यस्वर्गादिकर्त्तृत्वलक्षणभेदविशेषत्वात् । तथाहि 'तावत् सर्वे वत्सपालाः' इत्यादिकं संगृह्य तत्रैवोदाहृतमाकरे [भ, र, सि, दक्षिण १।७१] – "आसीच्छायाद्वितीयः प्रथममथ विभुर्वत्सडिम्भानशेषान् । स्वांशांशेनाशु कृत्वा परमपुरुषतायोग्यरूपाननूंश्च । भुवः कलृप्तैः सतत्त्वैः सगणविधिगणैरप्यजाण्डरखण्डैः प्रत्येकं सेव्यमानानकृत लघुतरं यः प्रपद्ये तमीशम् ।।" इति ।।१४।।**

---

में उपविष्ट होकर भृत्यगण के द्वारा सेवित होते हैं, तब पूर्वावस्थ राजा अथवा राजकुमार से अन्यवत् प्रतिभात होते हैं ।

**आशङ्का**—ब्रह्मा किंकर्त्तव्यविमूढ़ होकर जब चिन्ता कर रहे थे, तब ही कृष्णस्वरूपभूत वत्सगण एवं बालक सकल को देखने वाले ब्रह्मा को अनादर करके मेघश्यामल पीतवसनधारी रूप में ब्रह्मा के दृष्टि पथ में प्रतिफलित हुए। इत्यादि वाक्य में (बहु मूर्त्ति में युगपत् वर्त्तमानता रूप) यह गुण पञ्चम असाधारण रूप में क्यों नहीं गृहीत् होगा ? एवं साधारण रूप से गृहीत क्यों हुआ है ? **उत्तर**—इस प्रकार कह नहीं सकते, कारण "अविचिन्त्यमहाशक्ति" नामक जो गुण श्रीनारायणादि के साथ साधारण रूप में उक्त है, उस का अवान्तर भेद विशेष रूप से यह दिव्य स्वर्गादि कर्त्तृत्व का लक्षण कहा गया है। पुर्वोक्त 'तावत्' सर्वे वत्सपालाः इस श्लोक का सार संग्रह करके ही रसामृतसिन्धु में उदाहरण वाक्य प्रस्तुत करते हैं। नरलीला प्रयुक्त श्रीकृष्ण प्रथमतः एकाकी थे, तत्पश्चात् शीघ्र ही निज अंशांश में निखिल वत्स बालकादि की रचना की, एवं पुनर्बार उक्त वत्स बालक समूह को पुरुषोचित चतुर्भुज किये थे। पुनर्बार स्वयंकृत तत्त्वादि सपरिकर ब्रह्मादि देवगण एवं अखण्ड ब्रह्माण्डगण के द्वारा प्रत्येक को सेवित किये, उस ईश्वर कृष्ण की ही मैं शरण लेता हूँ ।।१४।।

एवं सत्यपि दासापेक्षया सखीनां प्रेमाधिक्यात् तत्सम्पर्केण च तस्य प्रकाशाधिक्याद् ब्रजभृत्यसेव्यस्य चरणकमलयोः प्रेमसेवा साध्येति नोक्तं। तद् यथा श्रीदशम (१२।११) एव—"इत्थं सतां ब्रह्मसुखानुभूत्या दास्यं गतानां परदैवतेन। मायाश्रितानां नरदारकेण साकं विजह्रुः कृतपुण्यपुञ्जाः॥" इति–अत्र 'दास्यं गतानां परदैवतेन' इत्यनेन दासानां सम्भ्रमात्मिका प्रीतिरुक्ता। व्रजसम्बन्धिदासानां पारमेश्वरज्ञानाभावेऽपि व्रजेश्वर-नन्दनन्दनतया प्रभुताज्ञानमस्त्येव। 'सार्द्धं विजह्रुः कृतपुण्यपुञ्जाः' इत्यनेन 'उवाह कृष्णो भगवान् श्रीदामानं पराजितः' (१०।१८।२४) इत्यादिना च सखीनामयन्त्रणात्मिका प्रीतिरुक्ता। तच्चायन्त्रणा प्रीते वैशिष्टंच विना न घटते, वर्णितश्च प्रेमविशेष स्तेषां श्रीशुकेन यथा—"कृष्णं महावकग्रस्तं

---

स्वाभाविक प्रकाश की अपेक्षा से दासगण सेवित श्रीकृष्ण के प्रकाशातिशय्य सिद्ध होने पर भी एवं दासगण से भी सखागण के प्रेमाधिकच हेतु एवं उनके संसर्ग से श्रीकृष्ण का भी प्रकाशाधिकच के कारण व्रजभृत्यसेव्य श्रीकृष्ण के चरणकमल की प्रेमसेवा साध्या —इस प्रकार उक्ति नहीं हुई है। (भा० १०।१२।११) उक्त विषय में प्रमाण—श्रीकृष्ण के साथ विविध क्रीड़ा परायण, अतएव महासुकृतिशाली गोपबालकगण—ज्ञानिगण के निकट ब्रह्मसुखानुभव स्वरूप, दास्य रसिक भक्तगण के निकट परदेवता स्वरूप एवं मायाश्रित कर्मनिष्ठ व्यक्तिगण के निकट नरबालक रूप में प्रतिभात होते हैं एवं श्रीकृष्ण के साथ विहार करने लगे। इस श्लोक में दास्याश्रित भक्तगण के परदेवता शब्द से दासगण की सम्भ्रमात्मिका गौरवमयी प्रीति उक्त है, व्रज के दासगण के परमेश्वरत्व ज्ञान न रहने पर भी किन्तु व्रजेश्वर महाराज के पुत्र श्रीकृष्ण में उन सब की प्रभुता ज्ञान है, "वह सुकृतिशाली गोपबालकगण उनके साथ विहार किए थे।" "भगवान् कृष्ण,—खेल में पराजित होकर श्रीदाम को कंधे पर लेकर ढाये थे।" इत्यादि वचन से बोध होता है कि—सखाओं की प्रीति में सङ्कोच बुद्धि नहीं है, यह सङ्कोच बुद्धि राहित्य प्रीति का

दृष्ट्वा रामादयोऽर्भकाः। बभूवुरिन्द्रियाणीव विना प्राणं विचेतसः॥"
(१०।११।४६) इत्यादौ। तत्सम्पर्केण तत्प्रकाशाधिक्यं यथा तत्रैव
(१०।१३।११)—"बिभ्रद्वेणुं जठरपटयोः शृङ्गवेत्रे च कक्षे
वामे पाणौ मसृणकवलं तत्फलान्यङ्गुलीषु।
तिष्ठन्मध्ये स्वपरिसुहृदो हासयन्नर्मभिः स्वैः
स्वर्गे लोके मिषति बुभुजे यज्ञभुग्बालकेलिः॥"

तथा—"श्यामं हिरण्यपरिधिं बनमाल्यबर्ह-
धातुप्रवालनटवेषमनुव्रतांसे।
विन्यस्तहस्तमितरेण धुनानमब्जं
कर्णोत्पलालककपोलमुखाब्जहासम्॥"

---

विशेषत्व के बिना सम्भव न नहीं है। श्रीशुकदेव ने भी उन सब के प्रेमविशेष की वर्णना की है, यथा—(१०।११।४६) रामादि गोप-बालकगण कृष्ण को महाबकग्रस्त देखकर तत्क्षणात् उस को विनष्ट करने में समर्थ होने पर भी एवं श्रीकृष्ण का किसी प्रकार अनिष्ट नहीं होगा, जानकर भी अतुल सख्यावेश में व्याकुलता प्रयुक्त सर्व ज्ञान-क्रिया-शक्ति को खोकर प्राण के अभाव से इन्द्रियगण की निश्चेष्टता के समान अचेतन हो गए। गोपगण के सम्बन्ध में श्रीकृष्ण का प्रकाशाधिक्य—यथा (१०।१३।११) सर्वज्ञ भोक्ता (अथवा जिन्होंने किसी यज्ञ को स्वीकार ही नहीं किया है) श्रीकृष्ण लौकिक बालक की भाँति बाल्यलीला के आवेश से मध्य में उपविष्ट होकर भोजन करते समय उदर एवं परिधेय वसन के बीच में वेणु को रखकर, शिङ्गा एवं वेत्र को वाम कक्ष में रखकर, वाम हस्त में दधि मिश्रित अन्न का ग्रास धारण कर, अङ्गुलियों की सन्धि में आचारादि को रखकर अपने चारों ओर मण्डलाकार में उपविष्ट वयस्यों को विविध परिहास वाक्य से हँसाते रहते हैं। तब देवता-गण विस्मित होकर उस लीला को देखने लगे। (१०।१३।२२) गोपगण द्वारा परिवृत श्रीकृष्ण की प्रकाश माधुरी—"उनका विग्रह श्यामवर्ण, परिधान में पीतवसन, बनमाला, मयूर पुच्छ गैरिकादि

(१०।२३।२२) इति आत्मारामेणापि मुनिना साश्चर्य्यं वर्णितत्वात् पूर्वोक्तप्रकाशादस्य मनोहरत्वं गम्यते ॥१५॥

सखिभ्योऽपि गुरूणां प्रेमातिरेकात् तत्सम्बन्धेन तस्य पूर्वोक्त-प्रकाशाधिक्यमालोच्य व्रजवयस्यगोष्ठी-विभूषणस्य चरणकमलयोः प्रेमसेवा साध्येति नोक्तं। तद् यथा तत्रैव (१०।९।१८) "स्वमातुः स्विन्नगात्राया विस्रस्तकवररुजः। दृष्ट्वा परिश्रमं कृष्णः कृपयासीत् स्वबन्धने ॥" अत्र हि बन्धन-क्रियया व्रजेश्वर्य्या अनुकम्पिकात्वं श्रीकृष्णस्य चानुकम्प्यत्वं ज्ञाप्यते। तच्च ममतातिशयं विना न घटेतेति। पूर्वत्र तु 'सार्द्धं विजह्रु'रित्यादावुभयोः समत्यैवोपलभ्यत।

---

धातु प्रवाल (पल्लव) समूह के धारण से नटवत् वेश; आप पार्श्व-वर्त्ती किसी वयस्य के स्कन्ध में वाम हस्त स्थापन कर, दक्षिण हस्त से लीलाकमल को घूमा रहें हैं। उनके कर्णद्वय में उत्पल, कपोल द्वय में अलकावली, एवं मुखकमल में मृदुमन्द हास्य विराजित है। यह सब श्लोक, आत्माराम मुनि श्रीशुकदेव के द्वारा आश्चर्य भावसे वर्णित होने के कारण कहना पड़ेगा कि पूर्वोक्त दास्यरसाश्रित भक्त सान्निध्य के प्रकाश से भी सख्यरसाश्रित भक्तगण के समीप का प्रकाश ही समधिकमनोहरण करता है ॥१५॥

सखागण से भी मातापिता प्रभृति गुरुजन के प्रेमातिशय वशतः उनके सम्बन्ध से श्रीकृष्ण का पूर्वोक्त सख्यरसमय प्रकाश की पर्यालोचना से व्रजवयस्यगोष्ठी विभूषण कृष्ण के चरण कमल की प्रेमसेवा साध्या, यह उक्ति भी मूल में नहीं है। गुरुगण के प्रेमातिशय के विषय में प्रमाण यथा-(१०।९।१८) 'जननी का कलेवर स्वेदयुक्त, केशबन्धन स्खलितमाल्य, एवं उनको महापरिश्रान्त देखकर कृपा-वशतः श्रीकृष्ण स्वयं बन्धन ग्रहण किये थे। इस दाम-बन्धन लीला में व्रजेश्वरी को अनुकम्पिका (कृपाकारिणी) एवं श्रीकृष्ण को अनुकम्प्य-(दयापात्र) रूप में प्रकाश किया गया है। यह अनुग्राह्य-अनुग्राहकभाव भी ममताधिक्य को छोड़कर हो नहीं सकता है। पूर्वत्र सख्यरस में परस्पर क्रीड़ादि में उभय की समता उपपन्न है,

अतो ममताधिक्यात् प्रेमाधिक्यं स्पष्टमेव। अतएव श्रीशुकेनापि तस्या माहात्म्यं सचमत्कारमेव वर्णितं यथा (१०।६।२०)—"नेमं विरिञ्चो न भवो न श्रीरप्यङ्गसंश्रया। प्रसादं लेभिरे गोपी यत्तत् प्राप विमुक्तिदात्॥" राज्ञापि तथैव पृष्टं (१०।८।४६-४७) "नन्दः किमकरोद् ब्रह्मन् श्रेय एव महोदयं। यशोदा वा महाभागा पपौ यस्याः स्तनं हरिः॥" पितरौ नान्वविन्देतां कृष्णोदारार्भकेहितं। गायन्त्यद्यापि कवयो यल्लोकशमलापहम्॥" इति; तत्सम्बन्धेन तस्य प्रकाशविशेषो यथा तत्रैव (१०।६।११) "कृतागसन्तं प्ररुदन्तमक्षिणी कषन्त मञ्जन्मषिणी स्वपाणिना। उद्वीक्षमाणं भयविह्वलेक्षणं हस्ते गृहीत्वा भीषयन्त्यवागुरत्॥" अवागुरत् अभर्त्सयत्। अस्यैव

---

किन्तु इस स्थल में ममताधिक्य वशतः प्रेमाधिक्य ही सुस्पष्ट सिद्ध है। श्रीशुकदेव ने भी इस हेतु मा यशोदा का माहात्म्य की वर्णना चमत्कृत होकर ही की है। (१०।६।२०) किसी को मुक्ति, किसी को वैकुण्ठादि लोक प्रापणरूप विमुक्ति-दानकारी श्रीकृष्ण से गोपी यशोदा जो प्रसाद लाभ किये हैं, वह पुत्र ब्रह्मा, आत्मस्वरूप शिव, एवं नित्य वक्षोविलासिनी लक्ष्मी भी लाभ करने में असमर्थ हैं। राजा परीक्षित् ने भी चमत्कृत होकर ही जिज्ञासा की—(१०।८।४६) गोपराज नन्द, महापुण्यजनक ऐसा कौन मङ्गल कार्य किए हैं, जिस से आपने श्रीकृष्ण को पुत्ररूप में प्राप्त किया? और महा भाग्यवती यशोदा भी क्या पुण्यानुष्ठान किये हैं जिससे श्रीकृष्ण पुत्र होकर स्तन्य पान किए? (४७) श्रोतागण के एवं वक्तागण के निखिल कलमष नाशन श्रीकृष्ण की जो उदारा बाल्यलीला, जिसका गान अद्यापि भी कविगण करते रहते हैं, जिसका अनुभव पिता वसुदेव, माता देवकी ने भी नहीं किया है, उस बाल्य लीला का आस्वादन उन्होंने किस पुण्य से किया है? वात्सल्य रसाश्रित भक्त संस्पर्श से उनका प्रकाश विशेष है। यथा (१०।६।११)—कृतापराध श्रीकृष्ण क्रन्दन करते करते निज हस्तद्वय द्वारा नेत्रद्वय को मर्दन किए, इससे नेत्रस्थ कज्ज्वल विगलित हुआ, यशोदा पुत्र को भय

प्रकाशस्यानुवादो यथा कुन्तीस्तुतौ (१।८।३१) गोप्याददे त्वयि कृतागसि दाम तावद् या ते दशाश्रुकलिलाञ्जनसम्भ्रमाक्षम्। वक्त्रं निनीय भयभावनया स्थितस्य सा मां विमोहयति भीरपि यद्बिभेति।। इति—अत्र 'भयविह्वलाक्षम्' इत्यनेन 'भयभावनया' इत्यनेन च भयस्य वास्तवत्वमुक्तं। तेनात्यन्तलीलावेशात् पूर्वस्मात् प्रकाशादस्य प्रकाशातिमनोहरत्वं गम्यते। ननु 'ततो वत्सानदृष्ट्वेत्य पुलिनेऽपि च वत्सपान्। उभावपि बने कृष्णो विचिकाय समन्ततः।।'(१०।१३।१६) इत्यादौ पूर्वत्रापि लीलावेशो दृश्यते; सत्यं, लीलावेश स्तत्र नास्तीति को मूर्खो ब्रूते, अपितु 'भयभावनया' इतिवत् तत्र मानसावेशस्याश्रवणादावेशतारतम्यं ब्रूमः।।१६।।

---

विह्वल नेत्र एवं ऊर्द्धदृष्टि सम्पन्न देखकर हस्त धारण पूर्वक भयोत्पादन करके तिरस्कार करने लगी। इस प्रकाश का ही अनुवाद स्वरूप में कुन्तीदेवी भी बोली,—(१।८।३१) हे कृष्ण! दधिभाण्ड को फोड़कर अपराध करने पर गोपी यशोदा तुम्हें बन्धन के लिए जब रस्सी ले आई, तब तुम्हारी जो दशा हुई थी, उसे स्मरण कर मैं विमोहित हो जाती हूँ। मा को देखकर तुम्हारे लोचन भय से व्याकुल थे एवं नयन के कज्ज्वल अश्रुधाराके साथ मिल गया था, जो भय तुम से भीत होता है, तुम भी उस भय की भावना से अधोवदन होकर रह गए थे। पूर्व श्लोक में 'भय विह्वलाक्ष' एवं इस श्लोक में 'भय भावना' इन दोनों शब्द से भय की वास्तविकता प्रमाणित हुई है, उस में भी अत्यन्त लीलावेश वशतः पूर्व सख्यरसाश्रित प्रकाश से भी अत्रत्य वात्सल्य रस का प्रकाश अतिमनोहर है। **आशङ्का**—(१०।१३।१६) के अनन्तर श्रीकृष्ण पर्वतादि अनेक स्थानों में गोवत्सगण को न देखकर एवं पुलिन में आकर गोपाल बालकों को न देखकर समग्र बन में वत्स एवं बालकों को ढूँढ़ने लगे। इस उक्ति से पूर्वत्र (सख्यरस में) लीलावेश उत्तम दृष्ट होता है, तब केवल वात्सल्य में ही लीलावेश है, यह बात कैसे उठी? **उत्तर**—सत्य ही है, सख्यरस में लीलावेश नहीं है—यह

इतोऽपि मधुररसे तस्य लीलावेशातिरेको दृश्यते। यथा श्रीविष्णुपुराणे—'गोपी-कपोल-संश्लेषमभिपद्य हरे र्भुजौ। पुलकोद्गमशस्याय स्वेदाम्वुघनतां ययौ।' इति। अत्र हि सात्त्विकाभाववर्णनादत्यन्तावेशो गम्यते। एतादृशादपि गुरुवर्गाद् गोपीनां प्रेमातिशयमालक्ष्य तत्सम्बन्धेन तस्य च प्रकाशातिशयं पर्य्यालोच्य यशोदानन्दनस्य चरणकमलयोः प्रेमसेवा साध्येति नोक्तं। तत्र तासां प्रेमातिशयः स्वमुखेनैव वर्णितः श्रीभगवता यथा श्रीदशमे (३२।२२)—'न पारयेऽहं निरवद्यसंयुजां स्वसाधुकृत्यं विबुधायुषापि वः। या माभजन् दुर्जरगेहश्शृङ्खलाः संवृश्च्य तद्वः प्रतियातु साधुना॥' इत्यादौ

---

बात कौन मूर्ख कहता है? किन्तु 'भयभावनादि' में जिस प्रकार मानस आवेश दृष्ट होता है, तद्रूप आवेश पूर्वस्थल में शुनने में नहीं आया है। सुतरां उभय स्थलमें आवेश का तारतम्य सिद्ध हुआ॥१६

वात्सल्य रस से भी मधुर रस में श्रीकृष्ण की लीलावेशातिरेक देखने में आता है। प्रमाण (विष्णुपुराण में) गोपी के गण्डदेश को स्पर्श कर श्रीहरि के भुजद्वय में पुलकोद्गमरूपशस्यवृद्धि हेतु स्वेदजलरूप मेघत्व प्राप्त हुआ, अर्थात् श्रीहरि पुलकाश्रुभूषित हो गये। इस श्लोक में सात्त्विक भाव की वर्णना होने से अत्यन्त आवेश सुस्पष्ट हुआ। इस प्रकार (अनुग्राह्य-अनुग्राहक भावमय) गुरुवर्ग से भी गोपीयों के प्रेमातिशय्य की विवेचना करके एवं उन सब के सम्बन्ध में श्रीकृष्ण का भी प्रकाशातिशय की पर्यालोचना पूर्वक यशोदानन्दन के चरणकमल की प्रेमसेवा साध्या यह कथा नहीं कही गई है। गोपियों के प्रेमातिशय्य की वर्णना श्रीभगवान् निज मुख से ही किए हैं, यथा (१०।३२।२२)—हे गोपीगण! मेरे साथ तुम्हारे जो प्रेममय संयोग है, जिस के लिए तुम सबों ने दुर्जर दुश्छेद्य गृहश्शृङ्खल ऐहिक पारत्रिक यावतीय लोकधर्म मर्यादा को उल्लङ्घन कर मेरा भजन किया, उसका प्रतिदान हेतु यदि मुझे देव-परिमित आयुष्काल भी मिले तो भी उसका एकविन्दु भर भी शोध मैं नहीं कर सकूँगा, अतएव तुम्हारे साधुकृत्य के द्वारा ही उसका

बहुत्र; तत्सम्बन्धेन श्रीकृष्णप्रकातिशयो यथा तत्रैव (१०।३२।१४) 'चकास गोपी-परिषद्गतोऽर्च्चितस्त्रैलोक्यलक्ष्मैकपदं वपुर्दधत्।' इति 'तत्रातिशुशुभे ताभिर्भगवान् देवकीसुतः' (१०।३३।६) इति च तास्वपि श्रीराधिकायाः प्रेमातिरेकं तत्सम्बन्धेन च तस्य शोभातिरेकमनुभूय गोपीकान्तचरणकमलयोः प्रेमसेवा साध्येति नाभ्यधायि। तत्र तस्याः प्रेमातिरेकं यथा वासनाभाष्यधृताग्नेयवचने—'गोप्यः पप्रच्छुरुषसि कृष्णानुचरमुद्धवं। हरिलीला-विहारांश्च तत्रैकां राधिकां विना। राधा तद्भाव-संलीना वासनाया विरामिता॥' इति तस्या हृदि स्थिता। या प्रश्नादि-वासना तस्याः सकाशाद् विरामिता विरतेत्यर्थः। मूर्च्छां प्राप्तत्वात् प्रश्नादावसमर्था जातेत्यर्थः। तत्सम्बन्धेन तस्य प्रकाशातिशयो यथा ऋक्परिशिष्टीयश्रुतौ—'राधया

---

विनिमय हो, मैं तुम्हारे प्रेम का ऋणी रह गया। इस प्रकार अनेक स्थलों में गोपियों की प्रेममहिमा मुक्तकण्ठ से सङ्गीत हुई है। गोपी सम्बन्ध में उनका भी प्रकाशातिशय यथा—(१०।३२।१४) त्रैलोक्य लक्ष्मी का (प्राकृत-अप्राकृत निखिल विश्व-ब्रह्माण्ड की यावतीय शोभा सम्पत्ति की एकमात्र तनु धारण कर गोपी सभा के आसन में उपवेशन पूर्वक व्रजाङ्गनागणों से परिवृत होकर भी उन सबके द्वारा सम्मानित होकर ही उन्होंने शोभा का विस्तार किया। (१०।३३।६) व्रजसुन्दरीगण के द्वारा परिवेष्टित देवकी (यशोदा)-नन्दन श्रीकृष्ण उस रासस्थली में अतिशय शोभित हुए थे। और गोपीगण के मध्य में भी श्रीराधिका के प्रेमातिशय्य एवं उनके संस्पर्श से श्रीकृष्ण की सर्वातिशायि शोभातिरेक का अनुभव करके ही गोस्वामीपाद ने गोपीकान्त के चरणकमल की प्रेमसेवा ही साध्य है, यह बात नहीं कही है। श्रीराधा का प्रेमातिशय्य के विषय में वासनाभाष्य धृत अग्निपुराणस्थ वचन ही प्रमाण है, एकमात्र राधा व्यतीत अन्यान्य गोपीगण कृष्णदूत उद्धव को हरिलीला विहारादि के प्रसङ्ग में पुछी थीं। राधा किन्तु तद्भाव में संलीना होकर प्रश्नादि वासना से विरता हो गई थी, अर्थात् मूर्च्छित होने से

भ्राजते देवो माधवेनैव राधिका' इति । एवकारस्य प्रत्येकं सम्बन्धः, ततश्च 'राधयैव भ्राजते' इत्यन्ययोगव्यवच्छेद आयातमस्य प्रकाशस्य निरतिशयत्वं ॥१७॥

दास्यरत्यादिषु यथोत्तर-श्रेष्ठत्वे युक्तयश्च यथा—दास्यरत्यनुभावरूपा बीजनताम्बुलार्पणाद्या दास्यक्रियाः सख्यरत्यनुभावतया सखिषु लभ्यन्ते। युद्धे निर्जितीकरणं वस्त्रे धृत्वाकर्षणं हस्ताहस्ति प्रसङ्गादि सखिक्रियास्तु दास्येषु नोपलभ्यन्ते। अतो दास्यरतिक्रियाणां सख्यरतौ सद्भावात् सख्यरतिक्रियाणां च दास्यरतावसद्भावात्तदपेक्षया सख्यरतिः श्रेष्ठा। एवं दास्यसख्यरत्योः क्रिया वत्सलरतावुपलभ्यन्ते,तत्सुखेऽप्यनिष्टशङ्कन-हिताहितोपदष्टृत्वभोजनपानेत्याद्या वात्सल्यरतिक्रिया न तयोः; अतस्तदपेक्षया वात्सल्यरति श्रेष्ठा।

---

प्रश्नादि कर न सके। श्रीराधा के सङ्ग में प्रकाशातिशय ऋक्-परिशिष्ट ग्रन्थ में उक्त है—राधा के साथ माधव, एवं माधव के साहचर्य में राधा शोभिता होती है। मूल श्लोकस्थ 'एवकार' इस पद के साथ ही जोड़ना होगा, तब राधा के साथ श्रीकृष्ण सातिशय शोभित होते हैं, इस अर्थ के बल से अन्ययोग व्यवच्छेदरूप एवकार अर्थात् अन्यान्य गोपी से भी श्रीराधा के सङ्ग से ही निरतिशय शोभातिरेक होता है—यह ही संसूचित हुआ ॥१७॥

दास्यरति से आरम्भ कर क्रमशः जो श्रेष्ठता प्रतिपादित हुई है, उस के सम्बन्ध में युक्ति यह है कि—दास्यरति के अनुभावरूप चामर बीजन ताम्बूलार्पण इत्यादि दास्य रसोचित क्रिया सख्यरति के अनुभाव रूपमें सखागण में देखी जाती है। किन्तु युद्ध में निर्जय करना, वसन पकड़ कर खींचना, हस्ताहस्ति, एवं वाकोवाक्यादि सख्यरसोचित क्रियाकलाप की उपलब्धि दास्य में नहीं होती है। सुतरां सख्यरति में दास्यरति की क्रिया अन्तर्मुक्त होने से अथच सख्यरति की क्रिया दास्यरति में न रहने से दास्य की अपेक्षा सख्य रति श्रेष्ठ है। इस प्रकार दास्य सख्य की क्रिया वात्सल्य रस में मिलती है किन्तु कृष्ण के सुख में भी अनिष्ट की आशङ्का, हिताहित

किञ्च श्रीकृष्णकर्त्तृकरतेरप्रतीतौ दास्यरतेरपुष्टता भवति, सख्यरतेस्तु तिरोभाव एव, वात्सल्यरतिस्तु स्वल्पमपि म्लानिं न भजते। अतोऽपि वात्सल्यरतिः श्रेष्ठा। तथैव दास्य-सख्य-वात्सल्यरतीनां क्रिया मधुररतावुपलभ्यन्ते, कटाक्ष-भुजाक्षेपाद्या मधुररतिक्रियास्तु न तासु। अत स्ताभ्यो मधुररतिः श्रेष्ठा। तत्रापि तत्तत्क्रियाणां राधिकायां पराकाष्ठापन्नत्वात्तस्या रतिः श्रेष्ठा; तस्यां तत्तत्क्रियाणां पराकाष्ठापन्नत्वञ्च—'देवी कृष्णमयी प्रोक्ता राधिका परदेवता। सर्वलक्ष्मीमयी सर्वकान्तिः सम्मोहिनी परेति' वृहद्गौतमीय-वचने 'परा सम्मोहिनी'त्यनेन लभ्यते। तथा सर्वकान्तिरित्यनेन सर्वलावण्य-

---

उपदेश दान, भोजन-पान इत्यादि वात्सल्यरति की क्रिया दास्य सख्य में नहीं है, अतएव दास्य सख्य से वात्सल्य ही श्रेष्ठ है। अपर दिक् में श्रीकृष्ण के द्वारा रति विषय में अप्रतीति (अज्ञान-अनादर) होती है तब दास्य रति की पुष्टि नहीं होती है, सख्य रति तो अन्तर्धान कर जाती है। किन्तु वात्सल्य रति बिन्दुमात्र भी म्लानि को नहीं सहती है, अर्थात् श्रीकृष्ण व्यवहार के प्रति निरपेक्ष होकर ही वात्सल्य रति प्रवृत्त होती है। इस हेतु वात्सल्य रति श्रेष्ठ है, और भी दास्य, सख्य, वात्सल्य रति की क्रिया मधुर रति में अन्तर्भुक्त रहती है। किन्तु कटाक्ष भुजाकर्षण प्रभृति मधुर रति की क्रिया उस में नहीं हैं, अतएव उस सब से मधुर रति श्रेष्ठ है। तन्मध्य में भी पुनर्बार उस उस क्रिया कलाप श्रीराधा में पराकाष्ठा प्राप्त होने से ही श्रीराधा की रति ही सर्वश्रेष्ठ है। इस विषय में प्रमाण यथा वृहद्गौतमीय में श्रीराधा, देवी (द्योतमाना-कृष्णक्रीड़ानिकेतन), कृष्णमयी (सर्वत्र कृष्णस्फूर्त्तिशीला—कृष्णस्वरूपा), राधिका (कृष्ण-वाञ्छा-पूर्त्तिकारिणी), सर्वलक्ष्मीमयी (सर्वलक्ष्मीगण का आकर, श्रीकृष्ण के षड् विध ऐश्वर्य की अधिष्ठात्री, सर्वसौन्दर्य्यशालिनी), सर्वकान्ति (सर्ववाञ्छामयी), सर्वमोहिनी (कृष्णमनोमोहिनी), एवं परा (सर्वश्रेष्ठा) इस श्लोक के 'परा सम्मोहिनी' पद से श्रीराधा प्रेम की पराकाष्ठा प्रतिपादित हुई॥ सर्वकान्ति शब्द से—सर्वलावण्य-

मुग्धाङ्गी। सर्वावयवसुन्दरीमिति तस्या ध्यानान्तर्गत-तत्राऽन्यवचनेन च 'यत्राकृति स्तत्रगुणा' इति न्यायात् ॥१८॥

ननु 'वेदः पुराणं काव्यञ्च प्रभुर्मित्रं प्रियेव च। बोधयन्त्यमुमेवार्थं त्रिवृद् भागवतं परमिति' वोपदेवेन (हरिलीला ६) काव्यं यशसेऽर्थकृते' इत्यत्र मम्मटभट्टेनापि [काव्यप्रकाश १।२] मित्राणामपि हिताहितोपदेष्टृत्वं दृष्टान्तितमिति चेन्न, तत्र तत्राभ्यर्हितपुराण-दृष्टान्तेन मित्रपदस्य पितृमातृज्येष्ठभ्रात्रादिबन्धुपरत्वावगमात्। किञ्च—पूर्वरतिभ्य उत्तरोत्तररतिषु स्वरूपत एवास्वादविशेषोऽनुभव-सिद्धः। यदुक्तमाकरे [भ,र,सि,दक्षिण, स्थायी २२]—'यथोत्तरमसौ

---

मुग्धाङ्गी (सर्वलावण्य द्वारा मनोहर अङ्गशालिनी) का बोध होता है। "लावण्यसारसर्वाङ्ग-सर्वावयवसुन्दरीमि"त्यादि ध्यान के वचनान्तर से भी उनकी रति की पराकाष्ठा सूचित हुई है, कारण आकृति (रूप-शरीर) के अनुसार गुण का समावेश होता है, इस रीति से श्रीराधा सर्वावयव सुन्दरी होने से उन में ही निखिल कल्याणमय गुणराजिका समावेश हुआ है ॥१८॥

**आशङ्का**—वेद, पुराण, काव्य, क्रमशः प्रभु, मित्र, प्रिया भार्यावत् तीन प्रकार से एवं सर्वश्रेष्ठ श्रीभागवत, एकक ही त्रिविध रूपसे उक्त अर्थ (हिताहित प्रयोजन) का निरूपण करते हैं। वोपदेव की (हरि-लीला ६ श्लोक में) उक्ति में एवं काव्य प्रकाश के काव्यफल निर्णय प्रसङ्ग में यश, अर्थ लाभ, व्यवहार-ज्ञान, मङ्गल-लाभ, सद्य परमानन्द प्राप्ति एवं कान्तातुल्य उपदेश प्राप्ति इत्यादि एकमात्र काव्यालोचन से मिलते हैं, मम्मटभट्ट के इस कथनानुसार मित्रगण का भी हिताहितोपदेशदान प्रसङ्ग है? (तब क्यों गुरुगण में एवं मधुररसके भक्तगणमें हिताहितोपदेश प्रदान करने की क्षमता है,कहते हैं?) **उत्तर**—यह उक्ति समीचीन नहीं है, कारण उस उस स्थल में पूजित पुराण के दृष्टान्त द्वारा मित्र शब्दसे पिता, माता, ज्येष्ठ भ्राता, बन्धु प्रभृति अर्थ सूचित होते हैं। और एक बात है—पूर्व पूर्व रति से पर पर रति में स्वरूपत: ही आस्वाद विशेष प्राप्त होता है,

स्वादविशेषोल्लासमय्यपि। रति र्वासनया साद्वी भासते कापि कस्यचिदिति।' अत्रापि राधिकाया वाम्यस्वभावत्वात्तस्या रतेरास्वादविशेषोऽनुभवसिद्ध एव। तस्या वामात्वं च व्रतरत्नाकर-धृत-भविष्योत्तरवचनात् यथा—'तस्मिन् दिने च भगवान् रात्रौ राधागृहं ययौ। सा च क्रुद्धा तमुदरे काञ्चीदाम्ना बबन्ध ह॥ कृष्णस्तु सर्वमावेद्य निजगेहमहोत्सवम्। प्रियां प्रसादयामास ततः सा तममोचयदिति।' तदेवं श्रुतियुक्त्यनुभवैरेव राधिकाया भावस्य सर्वोत्तमत्वं; तत्सम्बन्धेन श्रीकृष्णस्य निरतिशयत्वं सिद्धं। इदमत्र तत्त्वं—श्रीकृष्णस्य सौन्दर्य्यादिवत्तत्प्रियजनप्रेमापि निरवधिः, अतो यथा यथा सम्बन्धस्य सन्निकर्षता, तदङ्गसङ्गाद्यनुशीलनं तथा तथा ममता-प्रकर्षेण प्रेम्णः प्रकर्षता; यथा यथा च प्रेम्णः प्रकर्षता, तथैव

---

यह अनुभव सिद्ध सत्य है। रसामृत में भी उक्त है, पञ्चविध रति का उत्तरोत्तर स्वादाधिकच होने पर भक्त विशेष की वासना से भेद से किसी किसी रति स्वादु रूप में विवेचित होता है। यहाँ पर भी राधिका का वाम्यस्वभाव होने पर उनकी रति में आस्वादन विशेष अनुभव सिद्ध ही है। उन की वाम्यता की कथा व्रतरत्नाकर उद्धृत भविष्य पुराण उत्तर खण्ड से ज्ञात होता है। एक समय कार्त्तिक मास की पूर्णिमा तिथि में नन्दालय में उत्सव हो रहा था, उस दिन रात को कृष्ण उत्सव को छोड़कर राधा के घर पर पहूँच गये। राधा कुपिता होकर उनकी नीवी बन्धन रज्जु के द्वारा कृष्ण को पेट में बंध डाली, कृष्ण निज गृह महोत्सव की बात को कहकर प्रेयसी को प्रसन्न करने में समर्थ हुए, एवं श्रीराधा ने भी उन को बन्धन से मुक्त कर दिया। इस प्रकार विचार से देखने में आया कि श्रुतियुक्ति एवं अनुभव से श्रीराधिका का भाव ही सर्वोत्तम है एवं उनके सङ्ग से ही श्रीकृष्ण का प्रकाशातिरेक भी सिद्ध हुआ। तत्त्व कथा यह है कि—श्रीकृष्ण के सौन्दर्य प्रभृति जिस प्रकार असीम है, उस प्रकार उनके प्रियजन के प्रेम भी असमोर्द्ध विवर्द्धिष्णु है। सुतरां जिस जिस प्रकार सम्बन्ध की सन्निकर्षता, एवं उनके

वाह्योऽपि तत्सौन्दर्य्यादि-प्रकाशस्य प्रकर्षतेति। तदुक्तं नारदपञ्चरात्रे—"मणि र्यथा विभागेन नीलपीतादिभि र्युतः। रूपभेदवमाप्नोति ध्यानभेदात्तथाच्युतः ॥" इति ॥१६॥

ननु "सर्वे नित्याः शाश्वताश्च देहा स्तस्य परात्मनः। हानोपादान-रहिता नैव प्रकृतिजाः क्वचित्। परमानन्दसन्दोहा ज्ञानमात्राश्च सर्वशः। सर्वे सर्वगुणैः पूर्णाः सर्वदोषविवर्जिताः ॥" इति महावराहवाक्यात् सर्वेषामवताराणां तुल्यतावगतेः कथमुक्तमंशांशित्वादि-तारतम्यं सङ्गच्छेत? किञ्चावतारावतारिणामैक्यं नानात्वं वा? आद्ये तारतम्यं विरुद्धं, द्वितीये नानेश्वरत्वापत्तिः। तच्च सर्वशास्त्र-विरुद्धं परस्पराश्रयत्व-(सम्मत्य) विशिष्टैककार्य्यानुत्पत्तेः। कथं वा

---

अङ्ग सङ्गादि का अनुशीलन ठीक उस प्रकार ही ममतातिशय्य से प्रेम की भी प्रकर्षता होती है। और भी जिस जिस प्रकार प्रेम का उत्कर्ष, उस उस प्रकार से ही बाहर भी श्रीकृष्ण सौन्दर्यादि का प्रकाशाधिकच होता है, श्रीनारद पञ्चरात्र में उक्त है,—एक ही वैदूर्यमणि, जिस प्रकार आधार भेद से नीलपीतादि अनेक वर्ण से रञ्जित होकर भिन्न भिन्न रूप में प्रतीयमान होती है, तद्रूप भगवान् अच्युत भी ध्यान भेद से रूप भेद को प्राप्त करते हैं ॥१६॥

**आशङ्का**—महावराह पुराण में उक्त है,—श्रीहरि के सर्वविध अवतार ही नित्य एवं पुनः पुनः प्रपञ्च में आविर्भूत होकर भी जन्मविनाशशून्य है, उन सबके देह कभी भी प्रकृति जात नहीं है, वे सब ही घनीभूत परमानन्द स्वरूप एवं ज्ञानस्वरूप (ज्ञानाश्रय) सर्वदोष वर्जित अथच स्वरूपानुबन्धि सर्वगुण परिपूर्ण हैं। इस वाक्य के अनुसार सकल अवतार के साथ समता बोध होने पर कैसे पूर्वकथित अंशांशिविभाग द्वारा अपकर्ष-उत्कर्ष प्रसङ्ग सङ्गत होगा? अपरन्तु अवतार गण के साथ अवतारी की एकता है? अथवा अनेकता? यदि दोनों में ऐक्य है, तो उत्कर्ष अपकर्ष प्रसङ्ग विरुद्ध ही होगा, यदि पृथक हो तो, नाना ईश्वर वाद का अवसर होगा। किन्तु वह सर्वशास्त्र विरुद्ध है। कारण पारस्परिक आश्रय

'मणिर्यथे'त्यादिना मणिदृष्टान्तेनोक्तमेकस्यैव पृथक् प्रकाशिता सम्भवतीति चेदस्य समाधानयुक्तमाकरे [लघुभागवतामृते १।१६४-१६७] यथा—

"अत्रोच्यते परेशत्वात् पूर्णा यद्यपि तेऽखिलाः।
तथाप्यखिलशक्तीनां प्राकट्यं तत्र नो भवेत् ॥
अंशत्वं नाम शक्तीनां सदाल्पांश-प्रकाशिता।
पूर्णत्वञ्च स्वेच्छयैव नानाशक्ति-प्रकाशिता ॥
शक्तिरैश्वर्य्यमाधुर्य्यकृपातेजोमुखा गुणाः।
शक्ते र्व्यक्तिस्तथाव्यक्ति स्तारतम्यस्य कारणम् ॥
शक्तिः समापि पूर्य्यादिदाहे दीपाग्निपुञ्जयोः।
शीताद्यार्त्ति-क्षयेणाग्निपुञ्जादेव सुखं भवेत् ॥
एवमेव गुणादीनामाविष्कारानुसारतः।
भवध्वंसेन सौख्यं स्यात् भक्तादीनां यथायथम् ॥"

---

की असम्मति से विशिष्ट एक कार्य जगत् प्रभृति की सृष्टि नहीं हो सकती है, वैदूर्यमणि का दृष्टान्त से एकवस्तु में आधार भेद से पृथक् प्रकाश की बात कही गई है, वह भी कैसे सम्भव होगा ? लघु भागवतामृत में—इस का समाधान है,—यद्यपि परमेश्वरत्व हेतु सकल अवतार ही पूर्ण हैं, तथापि श्रीकृष्ण व्यतीत अन्य स्वरूप में निखिल शक्तिका विकाश नहीं है। जिस भगवत स्वरूप में सर्वदा अल्प शक्ति का प्रकाश होता है, उसको अंश, एवं जिस स्वरूप में स्वेच्छा से ही विविध शक्ति का प्रादुर्भाव होता है, उसको पूर्ण कहा जाता है। 'शक्ति' शब्द से ऐश्वर्य (सर्वनियन्तृत्व), माधुर्य, (सर्वावस्था में मनोरमत्व), कृपा (पर दुःखनाश करने की अहैतुकी इच्छा), तेजः (काल, माया, कर्मादि को पराभूत करने की सामर्थ्य), इत्यादि गुण ही वाच्य है। इस शक्ति की अभिव्यक्ति एवं अनभिव्यक्ति ही अंशांशिभाव का तारतम्य का कारण है। पुरीनगरादि को दग्ध करने में दीप एवं अग्निपुञ्ज में समान शक्ति होने पर भी जैसे अग्निपुञ्ज से ही शीतादि जनित दुःख नाश के बाद सुखलाभ होता

किञ्च—"एकत्वञ्च पृथक्त्वञ्च तथांशत्वमुतांशिता।
तस्मिन्नेकत्र नायुक्तमचिन्त्यानन्त-शक्तितः॥"

तत्रैकत्वेऽपि पृथक् प्रकाशिता यथा श्रीदशमे (६९।२)—
"चित्रं वतैतदेकेन वपुषा युगपत् पृथक्।
गृहेषु द्व्यष्टसाहस्रं स्त्रिय एक उदावहत्॥" इति।

पृथक्त्वेऽप्येकरूपतापत्तिः यथा पाद्मे—'स देवो बहुधा भूत्वा निर्गुणः पुरुषोत्तमः। एकीभूय पुनः शेते निर्दोषो हरिरादिकृत्॥ एकस्यैवांशांशित्वं यथा तत्रैव (१०।४०।७) 'यजन्ति त्वन्मयास्त्वां वै बहुमूर्त्त्येकमूर्त्तिकमिति।' विरुद्धशक्तित्वं यथा कौर्मे—'अस्थूलश्चानणुश्चैव स्थूलोऽणुश्चैव सर्वतः। अवर्णः सर्वतः प्रोक्तः श्यामो रक्तान्त-

---

है, किन्तु दीप से नहीं होता है, उस प्रकार श्रीकृष्ण के स्वांशगण में एवं स्वयं रूप में अविद्या हरण करने की दैत्यबध करने की समान शक्ति होने पर भी किन्तु सर्वशक्तिमान् श्रीकृष्ण से ही संसार निवृत्ति पूर्वक परमानन्द लाभ होता है। तात्पर्य यह है कि—ऐश्वर्य माधुर्यादि प्रकटन के तारतम्य के अनुसार ही अवतारगण के न्यूनाधिकच्य स्वीकार करना पड़ता है, किन्तु तत्त्वतः सकल स्वरूप ही पूर्ण है। अधिकन्तु—एक ही परतत्त्व में अचिन्त्य अनन्त विरुद्ध शक्ति का समावेश होने से युगपत् एकत्व पृथकत्व, एवं अंशत्व अंशित्व होना भी असम्भव नहीं है, उसके मध्य में **एकत्व में भी पृथक् प्रकाशिता** के विषय में (भा० १०।६९।२)—यह विस्मयकर ही है, श्रीकृष्ण, एकक एक ही शरीर में युगपत् षोड़श सहस्र गृह में पृथग् भाव से षोड़श सहस्र रमणी का पाणि ग्रहण किए हैं। **पृथक्त्व में भी एकरूपता** यथा पद्मपुराण में,—वह निर्गुण निर्दोष देव पुरुषोत्तम श्रीहरि अनेक रूप में दृश्यमान होकर भी अचिन्त्यशक्ति के कारण सर्वदा एकरूप में ही विराजित होते हैं। एक ही श्रीहरि के अंशांशित्व यथा—(१०।४०।७) आप बहु मूर्त्ति में प्रकाशित होने पर भी तत्त्वतः एक ही मूर्त्ति है, अतएव साधकगण आप में आविष्ट चित्त होकर आप की अर्चना करते हैं। **विरुद्धशक्तित्व,** यथा कूर्म-

लोचनः। ऐश्वर्य्ययोगाद् भगवान् विरुद्धार्थोऽभिधीयते। तथापि दोषाः परमे नैवाहार्य्याः कथञ्चनेति ॥" एवं कार्य्यत्व-कर्मित्व-जन्मित्वाजत्व--सर्वसंहारकत्व--भीतत्व- गृहाश्रमनिष्ठत्वात्मारामत्व--विभुत्व-परिच्छिन्नत्वातत्त्वज्ञ-सर्वज्ञत्वादीनामपि परस्परविरुद्धधर्मानां तत्र समावेशो दृश्यते। तत्र कर्मित्वादि यथा तृतीयस्कन्धे (४।१६) "कर्माण्यनीहस्य भवोऽभवस्य ते दुर्गाश्रयोऽथारिभयात् पलायनं। कालात्मनो यत् प्रमदायुताश्रयः स्वात्मन् रतेः खिद्यति धी र्विदामिह" इति। विभुत्वादि यथा श्रीदशमे (९।१३)—'न चान्त र्न बहि र्यस्य न पूर्वं नापि चापरम्। पूर्वापरं बहिश्चान्तर्जगतो यो जगच्च यः। तं मत्वात्मजमव्यक्तं मर्त्यलिङ्गमधोक्षजम्। गोपिकोलूखले दाम्ना बबन्ध प्राकृतं यथेति ॥" अज्ञत्व-सर्वज्ञत्वे यथा तत्रैव (१०।१३।१६)

---

पुराण में—आप सर्वथा अस्थूल होकर भी स्थूल, व्यापक होकर भी अणु, अवर्ण होकर भी श्यामवर्ण एवं रक्तान्त लोचन हैं। अचिन्त्य शक्ति के प्रभाव से भगवान् में इस प्रकार विरुद्ध गुण का समावेश होना अयौक्तिक नहीं है, एवं सर्वशक्तिमान् आप में अनित्यत्वादि किसी दोष की आशङ्का भी नहीं हो सकती है। इस प्रकार उन में कार्यत्व, कर्मित्व, जन्मित्व, अजत्व, सर्वसंहारकत्व,भीतत्व, गृहाश्रम-निष्ठत्व, आत्मारामत्व, विमुख होकर परिच्छिन्नत्व, असर्वज्ञत्व में भी सर्वज्ञता इत्यादि परस्पर विरुद्ध यावतीय धर्म का समावेश दृष्ट होता है। उद्धव ने भी तृतीयस्कन्ध के (४।१६) में **कर्मित्वादि** के सम्बन्ध में कहा है—निष्क्रिय का कर्म, अज का जन्म, कालरूपी होकर शत्रु के भय से दुर्गाश्रित होना मथुरा से भगना, आत्माराम होकर भी षोड़श-सहस्र प्रमदा के साथ विहारादि विरुद्ध धर्म समूह को देखकर तत्त्वविद्गण का भी भ्रम उत्पन्न होता है। **विभुत्वादि** यथा—(१०।९।१४) जिनका अन्त नहीं है, बाहर नहीं है, पूर्व नहीं, अपर नहीं, अथच जो जगत के पूर्व, अपर, बाहर अन्तर एवं जो जगत् हैं, करुणा से जो मनुष्य होकर आविर्भूत हुए हैं, वह अव्यक्त-(प्रत्यक्षादि प्रमाण गोचर) भगवान् को पुत्र मानकर गोपी यशोदा

"ततो वत्सानदृष्ट्वैत्य पुलिनेऽपि च वत्सपान्। उभावपि बने कृष्णो विचिकाय समन्ततः। क्वाप्यदृष्ट्वान्तर्विपिने वत्सान् पालांश्च विश्ववित्। सर्वं विधिकृतं कृष्णः सहसावजगाम हे'ति। अत्रेदं रहस्यं —"परास्य शक्तिर्विधिधैव श्रूयते स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च" इत्यादि [श्वेताश्वतर ६।४] श्रुति प्रामाण्यात् स्वरूपभूतविचित्रैक-शक्तिमत्त्वं भगवतः प्रतीयते। ततश्चाघटनघटना-पटीयसा लीलानु-कूलात् स्वरूपभूता काचिदचिन्त्यशक्तिरभ्युपेयते, यथा हि परस्पर-विरुद्ध-धर्माणामाश्रयो भगवान्। सा हि यदा यस्यां लीलायामन्तरा-वेश स्तस्य तदा तस्या लीलाया अनुकूलमज्ञत्वादिकं एकैकश्चिदुद्-भावयति, अन्यत् सर्वमावृणोति च। यदा तु नान्तरावेश स्तदा विरोधाभावाद् द्वयं चैकदैवोद्भावयतीति। तत्र 'भयभावनया

---

प्राकृत बालक के समान रज्जु के द्वारा उदूखल में बंधी थी। **अज्ञता असर्वज्ञता** यथा—(१०।१३।१६) श्रीकृष्ण पर्वतादि में वत्सगण को न देखकर पुनर्बार पुलिन में आकर वत्सपालगण को न देखकर समस्त बन के मध्य में अन्वेषण करने लगे। सर्वज्ञ होकर भी श्रीकृष्ण बन में जाकर कहीं पर वत्स, बालकगण को भी न देखकर यह सब कार्य ब्रह्मा का ही है—यह विषय को आप सहसा ही जान गए। यहाँपर सारार्थ यह है कि परतत्त्व के ज्ञान-बल-क्रियादि विविध स्वाभाविक शक्ति की बात भी सुनने में आती है, श्वेताश्वतर उपनिषत् से श्रीभगवान् के स्वरूपभूत विचित्र एक शक्तिमत्ता की उपलब्धि होती है।

उसके बाद भगवान् जिस प्रकार परस्पर विरुद्ध धर्माश्रय हैं, तद्रूप अघटनघटनपटीयसी लीलानुकूल्य से स्वरूपभूता किसी शक्ति को भी स्वीकार करना होगा। जब जिस लीला में श्रीभगवान् का मानसावेश होता है, तब वह अचिन्त्यशक्ति, उस लीला की अनुकूलता हेतु अज्ञत्वादि धर्मसमूह के एक एक को उद्भावन करती है, एवं अन्य सब धर्म को आवृत कर देती है। किन्तु जब श्रीभगवान् का मानसावेश नहीं रहता है, तब विरोध का अभाव से युगपत् अज्ञत्व,

स्थितस्ये'त्यत्र केवलस्यातत्त्वज्ञस्यैवोद्भावनं, 'न चान्त र्न वहि र्यस्ये'त्यादौ युगपदेव विभुत्व-परिच्छिन्नत्वयो र्द्वयोः। 'कर्माण्यनीहस्ये-त्यत्रापि द्वयो, 'भवोऽभवस्ये'त्यत्र च द्वयोः; कर्मकरणसमये, जन्म-समये चाचिन्त्यशक्त्यानीहत्वाजत्वयोः सम्भवात्, दुर्गाश्रयद्रुत्यादावेक-दैव भीतत्वादि-चतुर्णां; तथाहि वैरिभ्यो यादवानां द्रोहो माभूदिति भक्तसम्बन्धेनोद्गता या भी स्तया भीत्या यदा दुर्गाश्रयणं तदैव यद्यत्रापि वैरिण आगमिष्यन्ति तदा सर्वान् संहरिष्यामीति क्रोधावेशात् स्वस्य कालरूपत्वानुसन्धानमप्यस्ति। भक्तवर्ग-वैरिवर्गयोरन्यत्र समत्वात् आत्मारामत्वं, तदापि प्रमदायुताश्रयणेन गृहाश्रमनिष्ठत्वम-प्यस्त्येवेति ॥२०॥

ननु निष्क्रियत्वाजत्वसर्वज्ञत्वादि वास्तवं सत्क्रियत्व-जन्मित्वाज्ञ-

---

सर्वज्ञत्व प्रभृति दोनों का ही उद्भावन करती है। पूर्वोक्त कुन्तीस्तव में भय-भावना में अवस्थित कृष्ण का केवल अतत्त्वज्ञत्व का ही उद्भावन हुआ था। दामबन्धन लीला में अन्तर बाहर न रहने से भी मा से उदूखल में बद्ध होना, इस में युगपत् विभुत्व परिच्छिन्नत्व धर्मद्वय का विकाश हुआ था। उद्धव की उक्ति में निष्क्रिय का कर्म, अज का जन्म, इत्यादि में विरुद्ध धर्मद्वय का युगपत् प्रकाश हुआ है। क्यों कि कार्य के समय, एवं जन्म समय में अचिन्त्य प्रभाव से उनका निष्क्रियत्व एवं अज्ञत्व की सम्भावना है। दुर्गाश्रय, पलायन, प्रभृति में एक समय में ही भीतत्वादि चार धर्मों का विकाश हुआ था। जिस प्रकार शत्रु से यादवगण का किसी प्रकार द्रोह न हो, इस प्रकार भक्त के सम्बन्ध में उद्वेग भय से आप दुर्गाश्रय किये थे, तब ही पुनर्बार शत्रु का आगमन यहाँपर होने से सब को नाश करेंगे,— इस क्रोधावेश से निज **कालरूपत्व** का अनुसन्धान भी है। भक्तगण एवं शत्रुगण व्यतीत अन्यत्र शमभावापन्न होने से **आत्मारामत्व** एवं तब ही षोड़ष-सहस्र प्रमदा का साहचर्य स्वीकार करने से **गृहाश्रम-निष्ठत्व** रूप धर्म का विकाश हो रहा है ॥२०॥

**आशङ्का**—निष्क्रियत्व, अज्ञत्व, सर्वज्ञत्वादि धर्म वास्तव हो,

त्वादिकमवास्तवमनुकरणमात्रमिति कथं न स्यादिति चेन्न तथात्वे विरोधाभावेन खिद्यते, 'धीविदामिहे'त्यनेनोक्तविद्वद्बुद्धिमोहासम्भवात्। तस्मात्तत् सर्वं वास्तवमेव, तदेवं सिद्धमेकस्यैवाचिन्त्यशक्त्यवतारावतारित्वादिकं तारतम्यादि चेति। एवं स्थिते विरोधिवचनानामपि समाधानमुच्यते, तद्यथा-कुत्रापि श्रीकृष्णस्य नरभातृनारायणावतारत्वं, क्वापि वामनावतारत्वं, क्वापि क्षीरोदशाय्यवतारत्वं च श्रूयते। तत्र नारायण-वामनावतारत्व'मेते चांशकलाः पुंस' इत्यनेनैव निरस्तं। क्षीरोदशाय्यवतारत्वं च विष्णुधर्मवचनान्निरस्तं। तद् यथा—वज्रेण क्षीरोदशायिनि पृष्टे 'अनिरुद्धं विजानामि पितरं ते जगत्पति'मित्युत्तरितं मार्कण्डेयेन। अन्यथा

---

एवं कर्म, जन्मित्व, अज्ञत्वादि धर्म अवास्तव अनुकरण मात्र ही क्यों न हो? **समाधान**—ना, इस प्रकार कह नहीं सकते। इस प्रकार व्याख्या करने पर विरोधाभाव तो होता है, किन्तु रस विरुद्ध होकर भागवत वाक्य ही मिथ्या होगी, उक्त कर्म समूह यदि वास्तव नहीं होते तो, उद्धव की 'धीविदामिह' उक्ति से तत्त्वज्ञानी समूह की बुद्धिभ्रंश कभी भी नहीं होता। सुतरां उक्त प्रकरण विरुद्ध प्रतीत होने पर भी, सब ही वस्तु वास्तव सत्य हैं। सम्प्रति प्रमाणित हुआ कि—एक ही तत्त्व, अचिन्त्य शक्ति से अवतारत्व, अवतारित्वरूप में प्रकाश हो सकता है, एवं ऐश्वर्य्य माधुर्यादि विकाश के तारतम्यानुसार से अंशांशि का भी न्यूनाधिक्य स्वीकार करना होगा।

सम्प्रति अन्यान्य विरुद्ध वचनावलियों का समाधान करते हैं— कहीं पर श्रीकृष्ण को नरभ्राता नारायण का अवतार, कहीं तो वामन का अवतार, कहीं पर क्षीरोदशायि का अवतार कहते हैं। उस में से नारायण वामन के अवतारत्व की कथा, (एते चांशकलाः पुंसः) श्रीमद्भागवत में पठित द्वाविंश अवतार के मध्य में कोई कोई तो पुरुषोत्तम के अंशकला हैं, किन्तु श्रीकृष्णावतार सर्वशक्तिमत्त्व हेतु स्वयं (अन्यनिरपेक्ष) भगवान् हैं। इस वचन से आक्षेप निरस्त हुआ। क्षीरोदशायिका अवतारत्व भी विष्णुधर्म के प्रमाण से निरस्त हुआ।

ते प्रपितामहं तं श्रीकृष्णं विजानामीत्येवमेवोक्तं स्यादिति। इदमत्र राद्धान्तरहस्यं यदा सर्वातारी श्रीकृष्णः प्रपञ्चे स्वयमवतरति, तदा स्वकीयान् सर्वानंशान् क्षीरोदशायिप्रभृतीन् तेषां स्वभावलीला-शक्त्याद्यंशान् वा स्वस्यान्तर्गृहीत्वावतरति, तत्रितयञ्च तदंशेन शक्तिशक्तिमतोरभेदोपचारेण वा स एवायमिति क्षीरोदशाय्यादिशब्दै स्तं व्यपदिशन्ति रहस्यज्ञानमुनय इति। तथा चोक्तं तृतीयस्कन्धे (२।१५) 'परावरेशो महदंशयुक्तो ह्यजोऽपि जातो भगवान् यथाग्नि-रिति।' अस्यार्थः—महान्तः क्षीरोदशायि-प्रभृतयो येंशा स्तै र्युक्तः

---

अनिरुद्ध पुत्र वज्र मार्कण्डेय को प्रश्न किये थे,—कल्पान्त में बालक रूपी जिन को दर्शन करके भी सर्वज्ञ आप जानने में समर्थ नहीं हुए? वह कौन है? ऋषि मार्कण्डेय ने उत्तर दिया—वह जगत्पति विष्णु तुम्हारे पिता अनिरुद्ध हैं। अन्यथा यदि श्रीकृष्ण अनिरुद्ध का अवतार होते तो, मुनिवर कहते हैं—वह उस प्रलयाब्धिस्थित जगत्-पति तुम्हारे प्रपितामह श्रीकृष्ण हैं। तात्पर्य यह है कि—श्रीकृष्ण का पुत्र प्रद्युम्न, तत्पुत्र अनिरुद्ध, एवं उनका पुत्र ही वज्र है,—इस प्रकार वंश परिचय से श्रीकृष्ण वज्र का प्रपितामह, अतएव श्रीकृष्ण का क्षीरोदशायी का अनिरुद्धावतारत्व खण्डित हुआ। अब सिद्धान्त रहस्य कथा कहता हूँ। जब सर्वावतारी श्रीकृष्ण प्रपञ्च में अवतीर्ण होते हैं, तब उनके स्वकीय सकल अंशावतार क्षीरोदशायी प्रभृति को अथवा उनके स्वभाव लीला, शक्ति इत्यादि अंशसमूह को अपने में अन्तर्भुक्त करके अवतीर्ण होते हैं, तब वह तीन (स्वभाव, लीला, शक्ति) श्रीकृष्ण के ही अंश हेतु अथवा शक्ति-शक्तिमान का अभेद की कल्पना से क्षीरोदशायि प्रभृति शब्द से उस श्रीकृष्ण को ही रहस्य ज्ञान सम्पन्न मुनिगण निर्देश करते हैं।

तृतीयस्कन्ध में उक्त है—परावरेश (प्रकृति के परे में अवस्थित नारायणादि स्वरूप एवं ब्रह्मादि का ईश्वर स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण) महदंशयुक्त (महत्स्रष्टा पुरुष एवं मत्स्य-कूर्म-नरसिंह-नारायण-वामनादि अंशगण से युक्त) होकर प्राकृतजन्मरहित होकर भी काष्ठ

महतां तेषां येंशाः स्वभावलीलाशक्त्यादय स्तै र्युक्त इति वा; अयमेव न्यायो वसुदेवादीनां कश्यपादि-व्यपदेशे ज्ञेयः। यथाग्निरिति —यथाग्नि स्तेजोरूपेण तत्र न सन्नपि घर्षणादिकं कञ्चिद्धेतुं प्राप्य मणिकाष्ठादिभ्यो जायते; एवमनादिमेव जन्मादिलीलां दैत्यपीड़ित-भक्तेषु कृपया लीलार्थञ्च श्रीकृष्णः प्रकटीकरोतीत्यग्निदृष्टान्तेनोक्त-मिति। किञ्च—'कृष्णस्तु भगवान् स्वयं', 'स्वयन्त्वसाम्यातिशयस्त्र्य-धीशः', 'वसुदेवगृहे साक्षाद् भगवान् पुरुषः पर' इत्यादिषु स्वयं साक्षादादि-शब्दैः स्वस्य परव्योमनाथाद्यवतारत्वं निरस्तम्। तत्तत्तया व्यपदेशे तु क्षीरोदशाय्यादि-व्यपदेशोक्तन्याय एव ज्ञेयः॥२१॥

---

से नित्यसिद्ध अग्नि का आविर्भाव के समान स्वय नित्यसिद्ध भगवान् महाभूत रूप में जन्म ग्रहण करते हैं। सम्प्रति श्रीपाद इस श्लोक में महदंशयुक्त शब्द की विवृति किये हैं—क्षीरोदशायि प्रभृति जो सब स्वांशावतार हैं अथवा उस स्वांशगण के जो अंश अर्थात् स्वभाव, लीला, शक्ति है,—उसके साथ सम्मिलित होकर आविर्भूत होते हैं। इस प्रकार वसुदेव-देवकी प्रभृति में जो कश्यप अदिति प्रभृति का आरोप होता है,—वह भी इस न्याय से मीमांसित होगा, अर्थात् वसुदेव-देवकी के देह में कश्यपादिति का प्रवेश है। अग्नि दृष्टान्त की सार्थकता दिखाते हैं—मणिकाष्ठादि में तेजोरूप में अग्नि वर्त्तमान न होने पर भी जिस प्रकार घर्षणादि हेतु को प्राप्त कर उससे विकाश लाभ होता है, उस प्रकार दैत्यपीड़ित भक्तगण के प्रति कृपा हेतु एवं लीलाविनोद हेतु श्रीकृष्ण,—अनादि सिद्ध जन्मादि लीला को ही प्रकटित करते हैं। और भी—"कृष्ण स्वयं भगवान्", "स्वयं आप असमोर्द्ध त्र्यधीश", वसुदेव के घर में परमपुरुष साक्षात् भगवान् अवतीर्ण हुए हैं,—इत्यादि वाक्य में 'स्वयं, साक्षात्' प्रभृति शब्द विन्यास से श्रीकृष्ण का परव्योमनाथादि का अवतार बाद भी निराकृत हुआ। कोई कोई व्यक्ति उनको परव्योमनाथ शब्द से कहते हैं—क्षीरोदशायी शब्द से जिस प्रकार सिद्धान्त निरूपित हुआ है, अवतारी कृष्ण में स्वांश समूह का प्रवेश होने के कारण अंशी

केशावतार-भ्रमस्तु सामान्यत स्तावत् । यच्च विष्णुपुराणे 'उज्जहारात्मनः केशा'वित्यादि, तत्तु न केशमात्रावताराभिप्रायं, किन्तु भूभारावतरणरूपं कार्य्यं कियदेतत्, मत्केशावेव तत् कर्त्तुं शक्ताविति द्योतनार्थं। रामकृष्णयो र्वर्णसूचक-केशोद्धरणमिति गम्यते, अन्यथा तत्रैव पूर्वापर-विरोधापत्तेः ; 'कृष्णस्तु भगवान् स्वयमि'त्येतद् विरोधाच्चेति विद्वद्भिः श्रीस्वामिचरणैरेव निराकृतः, विशेषत स्त्वाकरे। एवं विरोधिवचनानामर्थ-गत्यन्तरमप्युक्तमस्त्याकरे, बाहुल्यभीत्या नेह तत्प्रस्तुतमिति सर्वं सुस्थम् ॥२२॥

अथ प्रकृतमनुसरामः— यत्त्वत्र युगलोपासकत्वाच्छ्रीराधाकृष्णयोश्चरणकमलानां प्रेमसेवा साध्येति वक्तव्ये श्रीराधाप्राणबन्धोरिति वचनं तत् खलु रसशास्त्रानुसरणेन समस्नेहा-पक्षमाश्रित्य कवेः

---

भी समय विशेष में अंशगण के नाम से कथित होते हैं, इस स्थल में भी उस प्रकार समझना होगा ॥२१॥

**केशवतारभ्रम** भी अति सामान्य है। विष्णुपुराण में उक्त है— 'उज्जहारात्मनः केशौ' वह केश का ही अवतार है, इस अर्थ में नहीं कहा गया है। उसका तात्पर्य है—भूभारहरण रूप कार्य अति सामान्य है, मेरा केशद्वय ही उसको कर सकेगा एवं रामकृष्ण के वर्णसूचक (श्वेतकृष्ण) केश का उद्धार ही लक्ष्य है, ऐसा न होने पर पूर्वापर वाक्य के साथ विरोध होगा एवं 'कृष्ण स्वयं भगवान्' इस परिभाषा वाक्य के साथ भी विरोध अनिवार्य ही होगा, यह पण्डित श्रीधर स्वामिचरण ने भी निरसन किया है। विशेष जानकारी के लिए सन्दर्भ भागवत टीकादि अनुसन्धेय है। इस प्रकार श्रीकृष्ण के अवतारित्व के सम्बन्ध में विरुद्ध वचन समूह का अर्थ एवं गत्यन्तर आकर सन्दर्भादि में वर्णित है, विस्तार के भय से वे सब उद्धृत नहीं हुए ॥२२॥

सम्प्रति प्रकृत प्रस्ताव का अनुसरण कर रहा हूँ। युगलकिशोर के उपासकगण के श्रीराधाकृष्ण के चरणकमल की प्रेमसेवा साध्या है, यह वक्तव्य होने से भी यहाँपर श्रीराधा प्राणबन्धु के चरणकमल

सर्वात्मना श्रीराधिकानुवर्त्तनं लक्षयति। तेन चैतादृशस्यापि श्रीकृष्णस्य भजनात्तस्या भजनस्याधिक्यं व्यज्यते। तथाहि—एवं हि रसशास्त्र-मर्यादा, सख्य स्तावत् त्रिविधाः; नायके स्नेहाधिक्यः, नायिकायां स्नेहाधिक्यः, उभयत्र समस्नेहाश्चेति। तत्र समस्नेहा उभयत्र तुल्यस्नेहा अपि नायिकासम्बन्धित्वाभिमानवत्यः। तथा च समस्नेहामधिकृत्योक्तमाकरे [उज्ज्वले सखी-प्रकरणे ६२] 'तुल्य-प्रमाणकं प्रेम वहन्त्योऽपि द्वयो रिमाः। राधाया वयमित्युच्चैरभि-मानमुपाश्रिता' इति। तथा च सति तस्यां ममतातिशया,तद्बन्धुत्वेनैव तासां श्रीकृष्णभजनं, न किल स्वबन्धुत्वेनेति; अतः स्वस्यापि समस्नेहाभिमानित्वाद् राधाबन्धोरित्युक्तमिति। नन्वेकत्र ममताधिक्ये कथं स्नेहस्योभयत्र समत्वं सम्भवेदिति चेदुच्यते-तस्यां ममतातिशया

---

की प्रेमसेवा साध्या कहा गया है, वह रस शास्त्रानुसार समस्नेहा सखी के पक्ष को लेकर ही गोस्वामीपाद ने कहा है, एवं इसमें उनका सब प्रकार से श्रीराधानुगत्य ही लक्ष्य है। उसमें भी इस प्रकार नायक शिरोमणि श्रीकृष्ण का भजन की अपेक्षा से भी श्रीराधा का भजन सर्वाधिक व्यञ्जित हुआ है। रस-शास्त्र में भी यह नियम लिपिबद्ध है—सखीगण तीन प्रकार होते हैं—(१) नायक में स्नेहाधिक, (२) नायिका में स्नेहाधिक, (३) नायक नायिका में समस्नेहा। तन्मध्य में समस्नेहा सखीगण. उभय के प्रति समस्नेहा होने पर भी, नायिका के सम्बन्ध में ही सम्बन्धवती होती हैं। इन सब के सम्बन्ध में उज्ज्वलमणि ग्रन्थ के सखी प्रकरण (६२) में उक्त है, श्रीराधाकृष्ण में समान स्नेहा स्थापन करके भी समस्नेहा सखीगण हम सब श्रीराधा की ही हैं—इस प्रकार महा अभिमान रखती हैं। ऐसा होने से उन सब की श्रीराधा में ही अधिक ममता है। श्रीराधा का बन्धु होने से ही उन सब का कृष्णभजन है, किन्तु निज बन्धु है—इस बुद्धि से कभी नहीं, यह ही है प्रकृत सिद्धान्त। सुतरां अपना भी समस्नेहाभिमान है, इस हेतु श्रीपाद ने मूलश्लोक में श्रीराधा प्राणबन्धु शब्द का प्रयोग किया है। सम्प्रति **आशङ्का**—

स्तस्याः सुखार्थं, ततोऽपि तासां श्रीकृष्णेऽधिका प्रीतिर्भवति। एवं श्रीकृष्णस्यापि तदैव सुखं यदा स्वतोऽपि तस्यामधिका प्रीति स्तस्य सुखार्थं, तस्मादपि तस्यामधिका प्रीतिः। एवञ्च परसुखार्थं परपरस्मिन्नधिका प्रीति स्तासां न बुद्धिपूर्विका, किन्तु रस-स्वाभाव्यादे; तत्र जलक्रीड़ा-द्यूतक्रीड़ा-वाक्कलहादिषु सख्याः पक्षपातेन तस्य भर्त्सनादिना सखीगतस्याधिक्यांशस्य प्राकट्यं भवति, तस्य च श्रीकृष्ण परमसुखदत्वेन तद्विषयत्वमेव, प्रतीतिमात्रं तु सखीविषयत्वेन; एवं सख्या अत्यन्तमानसमये श्रीकृष्णदुःखदर्शनेन सख्या भर्त्सनादिना श्रीकृष्णगतस्याधिक्यांशस्य प्राकट्यं भवति; तस्य च सखीविषयत्व-

---

एक स्थान में ममताधिक्य होने से उभय स्थल में सम्मान रक्षा करना कैसे सम्भव होगा? **उत्तर**—सखीगण के श्रीराधा में जो ममतातिशय्य है, वह तो श्रीराधा के ही सुख के लिए है। इस हेतु (श्रीराधा के सुख पोषण हेतु) सखीगण श्रीकृष्ण में अधिक प्रीति रखती है। इस से श्रीकृष्ण का भी तब सुख होता है, जब श्रीकृष्ण देखते हैं कि—उनके सुख के लिए ही सखीगण श्रीराधा के प्रति अधिक प्रीति करती हैं। श्रीकृष्ण सुख पोषण हेतु भी सखीगण श्रीराधा में अधिक प्रीति रखती हैं। इस से प्रतीति होती है कि—दूसरे के सुख निमित्त पर्यवसित होने के कारण सखीगण की श्रीराधाकृष्ण विषय में एक से अन्य में अधिक जो प्रीति है—वह बुद्धि पूर्वक संघट्यमान नहीं है, किन्तु रस-स्वभाव से ही इस प्रकार होता रहता है। तन्मध्ये जलकेलि, पाशा-खेला, वाकोवाक्य प्रभृति में सखीगण निज सखी राधा के पक्ष लेकर श्रीकृष्ण को भर्त्सनादि करती हैं. उस से सखीगत स्नेहाधिक्यांश का ही विकाश सूचित होता है, वह भी कृष्ण का परमसुख प्रद होने से कृष्णविषयक ही कहना होगा, किन्तु यह श्रीराधा विषयक प्रतीति होती है, इस प्रकार श्रीराधा के दुर्जय मान के अवसर पर श्रीकृष्ण के दुःख को देखकर सखी सब राधा को जो भर्त्सना करती हैं, उस में भी श्रीकृष्णगत स्नेहाधिक्यांश का ही आविर्भाव व्यञ्जित होता है।

मेव, प्रतीतिमात्रन्तु श्रीकृष्णविषयत्वेन। तस्य भर्त् सनादिकस्य सखीसुखे पर्य्यवसानात्; सख्या अनभीष्ट-श्रीकृष्णदुःखविघाताय प्रवृत्तत्वाच्च। तथा च ललितादिसमस्नेहाः प्रकृत्यैवोक्तमाकरे—(उज्ज्वले राधा ३७) 'आसां सुष्ठु द्वयोरेव प्रेम्नः परमकाष्ठया। क्वचिज्जातु क्वचिज्जातु तदाधिक्यमिवेक्ष्यते॥' इति; तदेवं सिद्धमेकत्र ममताधिक्येऽप्युभयत्र स्नेहसाम्यम्॥२३॥

तदेवं लाक्षणिकोऽर्थः प्रदर्शितः; इदानीं व्यङ्ग्योऽर्थः प्रदर्श्यते। तथाहि—'आराधनानां सर्वेषां विष्णोराराधनं परं। तस्मात् परतरं देवि! तदीयानां समर्चनमिति' पाद्मवचनात्, 'अभ्यर्चयित्वा गोविन्दं तदीयान्नार्चयन्ति ये। न ते विष्णोः प्रसादस्य भाजनं दाम्भिका जनाः' इति हरिभक्तिसुधोदयात् (१३।७६) "मम भक्ता हि ये पार्थ!

---

किन्तु वह परिणाम में सखीं सुख में पर्यवसित होने के कारण सखीविषयक ही होता है, किन्तु श्रीकृष्ण-विषयक भानमात्र होता है। सखी की यह प्रवृत्ति भी अनभीष्ट श्रीकृष्ण दुःखनाश के निमित्त ही है। सुतरां ललिता प्रभृति समस्नेहा सखी के प्रसङ्ग में उज्ज्वल (राधा ३७) में उक्त है, ललितादि अष्टसखीगण श्रीराधाकृष्ण विषयक प्रेम की पराकाष्ठा के कारण कभी कभी श्रीकृष्ण के प्रति अधिक प्रीतिमती होती हैं, कभी तो श्रीराधा के प्रति प्रीत्याधिक्य का प्रकाश करती हैं, अर्थात् खण्डिता अवस्था में श्रीराधा में अनुराग, श्रीकृष्ण में उससे कम प्रीति। दुर्जयमान के समय श्रीकृष्ण में अनुराग एवं राधा के प्रति कम प्रीति का प्रदर्शन करती हैं। इससे स्थिर हुआ कि—एकस्थल में ममत्वाधिक्य होने पर भी उभय स्थल में स्नेह साम्य होना दोषावह नहीं है॥२३॥

अभीतक **लक्ष्मणा**मूलक अर्थ प्रदर्शित हुआ, सम्प्रति **व्यङ्ग्यार्थ** प्रदर्शित हो रहा है। पद्मपुराण के उत्तरखण्ड में वर्णित है, सब देवदेवी की अर्च्चना से भी श्रीविष्णु की आराधना श्रेष्ठ है, हे देवि! उस से भी भक्तगण की आराधना श्रेष्ठतर है। श्रीहरिभक्तिसुधोदय में कथित है,—जो जन श्रीगोविन्द की अर्च्चना करके उनके भक्तगण की

